"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 121 ] रायपुर, बुधवार, दिनांक 23 मई 2012—ज्येष्ठ 2, शक 1934

छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग
महानदी खण्ड, मंत्रालय परिसर, रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 मई 2012

### आदेश

क्रमांक-एफ-7/न.पा./रानिआ/समय कार्यक्रम/2012/559.—छत्तीसगढ़ नगरपालिक निगम अधिनियम, 1956 की धारा 14(1) एवं छत्तीसगढ़ नगरपालिका अधिनियम, 1961 की धारा 32(1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए तथा छत्तीसगढ़ नगरपालिका अधिनियम 1961 की धारा 37(1) एवं छत्तीसगढ़ नगरपालिका निर्वाचन नियम, 1994 के नियम 21 की अपेक्षा अनुसार राज्य निर्वाचन आयोग एतद्द्वारा संलग्न परिशिष्ट में उल्लेखित नगर पालिकाओं के उप निर्वाचन 2012 हेतु निम्नानुसार समय अनुसूची (कार्यक्रम) विहित करता है :—

| क्र. (1) | | कार्यवाही (2) | संबंधित नियम (3) | निर्धारित तारीख एवं समय (4) |
|---|---|---|---|---|
| 1. | (i) | निर्वाचन की सूचना का प्रकाशन जिला निर्वाचन अधिकारी द्वारा और | 21, 22 | 29-5-2012 मंगलवार पूर्वान्ह 10.30 बजे |
| | (ii) | नाम निर्देशन पत्र प्राप्त करना (रिटर्निंग आफिसर द्वारा) | 21, 22 | 29-5-2012 मंगलवार से पूर्वान्ह 10.30 बजे से अपरान्ह 3.00 बजे तक (प्रतिदिन) सार्वजनिक अवकाश को छोड़कर |
| | (iii) | स्थानों (सीटों) के आरक्षण के संबंध में सूचना का प्रकाशन (जिला निर्वाचन अधिकारी द्वारा) | 22 "क" | 29-5-2012 मंगलवार प्रात: 10.30 बजे |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| | (iv) मतदान केन्द्रों की सूची का प्रकाशन (रिटर्निंग आफिसर द्वारा) | 16 | 29-5-2012 मंगलवार प्रात: 10.30 बजे |
| 2. | नाम निर्देशन पत्र प्राप्त करने की अंतिम तारीख | 21 (क) | 5-6-2012 मंगलवार अपरान्ह 3.00 बजे तक |
| 3. | नाम निर्देशन पत्रों की संवीक्षा (जांच) (रिटर्निंग आफिसर द्वारा) | 21 (ख) | 6-6-2012 बुधवार पूर्वान्ह 10.00 बजे |
| 4. | अभ्यर्थिता से नाम वापस लेने की अंतिम तारीख | 21 (ग) | 8-6-2012 शुक्रवार अपरान्ह 3.00 बजे तक |
| 5. | निर्वाचन लड़ने वाले अभ्यर्थियों की सूची तैयार करना और निर्वाचन प्रतीकों का आवंटन (रिटर्निंग आफिसर द्वारा) | 31, 32 | 8-6-2012 शुक्रवार अभ्यर्थिता वापसी के बाद |
| 6. | मतदान (यदि आवश्यक हो) | 21 (घ) | 19-6-2012 मंगलवार प्रात: 8.00 बजे से अपरान्ह 5.00 बजे तक |
| 7. | मतगणना और निर्वाचन परिणामों की घोषणा (रिटर्निंग आफिसर द्वारा) | 21 (ङ) | 22-6-2012 शुक्रवार प्रात: 9.00 बजे से |

हस्ता./-

**(आई. आर. देहारी)**
**सचिव,**
**छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग**
**रायपुर.**

## परिशिष्ट

| क्र. (1) | जिला (2) | नगरीय निकाय नाम (3) |
|---|---|---|
| 1. | जांजगीर-चांपा | नगर पंचायत खरौद के रिक्त वार्ड क्रमांक 8 एवं नगर पंचायत चन्द्रपुर के रिक्त वार्ड क्रमांक 5. |
| 2. | दुर्ग | नगर पालिका परिषद् भिलाई चरौदा के रिक्त वार्ड क्रमांक 13 |
| 3. | बालोद | नगर पंचायत गुण्डरदेही के रिक्त वार्ड क्रमांक 8 एवं नगर पंचायत चिखलाकसा के रिक्त वार्ड क्रमांक 1, 14, 15 |
| 4. | धमतरी | नगर पंचायत मगरलोड के रिक्त वार्ड क्रमांक 6. |

संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से ...